( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला ६ )

## विद्धशालभञ्जिका-नाटिका

महाकविराजशेखर-प्रणीता

'नारायणविरचित-संस्कृतव्याख्या, 'दीप्ति'नामिकया हिन्दी व्याख्या च समुपेता'

हिन्दी व्याख्याकार—प्रा० श्री बाबूलाल शुक्ल शास्त्री

( उ० प्र० संस्कृत अकादमी द्वारा पुरस्कृत )

कर्पूरमंजरी तथा काव्यमीमासा जैसे प्रौढ पाण्डित्यपूर्ण काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों के प्रणेता महाकवि राजशेखर की प्रस्तुत नाटिका प्रौढतम साहित्यिक रचना है। अतएव यह नाटिका परम्परागत नाट्यरूढियों के साथ-साथ शास्त्रीय लक्षणों का भी पूर्ण रूप से निर्वाह करती है तथा ऐतिहासिक पृष्ठभूमि के सविधान को संवारने में भी इसका अपना वैशिष्ट्य है। प्रस्तुत नाटिका में ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम परिवर्तित अवश्य है परन्तु उनके साम्य एवं घटनाओं की सत्यता के कारण यह ऐतिहासिक कसौटी पर खरा उतरता है। ऐसे ही वस्तु-संविधान को कवि ने शृंगारप्रधान परिवेश में बड़ी कुशलता से गुम्फित किया है।

विद्वज्जन सम्मान्य श्री बाबूलाल शुक्ल ने अपनी सुगम लेखनी उठाकर इस ग्रन्थ को सर्वजन ग्राही बना दिया है। उन्होंने नाटिका का अर्थ सौगम्य एवं लाक्षणिक विवेचन प्रस्तुत करने के साथ साथ महाकवि राजशेखर के जीवन, चरित्र, स्थितिकाल, जन्मकाल आदि के विषय में भी अपने नवीनतम अन्वेषणों के आधार पर विविध मत-मतान्तर स्थापित किये हैं। इसके माध्यम से लेखक ने इनकी प्राचीनतम नारायण दीक्षित विरचित टीका का भी उद्धार किया है, क्योंकि इससे पूर्व इस टीका की पूर्ण प्रति अप्राप्य रही एवं इसके पूर्व जितना अंश श्री बी आर. आरते (पूना) ने प्रकाशित किया था, वह भी सम्प्रति अप्राप्य हो चला था। अतएव प्रस्तुत संस्करण के माध्यम से साहित्य जगत् में नूतन अभिव्यक्ति का प्रकाश हुआ है। आशा है सहृदयगण इससे सर्वातिशय फलग्राही होंगे। १५-००

( जडावकुंवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १३ )

## मृत्यु-रहस्य

वेदाचार्य वेणीरामशर्मा गौड़

इस पुस्तक का नाम ही विषय को सुस्पष्ट करना है। मृत्यु के बाद जीव किस मार्ग से कहाँ और कब जाता है तथा उसकी क्या गति होती है एवं उसे किस लोक की प्राप्ति होती है, इत्यादि विषयों का विस्तृत वर्णन है। ८-००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला ७ )

## शास्त्रवार्त्ता-समुच्चय

### शास्त्रवार्ता-समुच्चय और उसकी व्याख्या स्याद्वाद-कल्पलता का

हिन्दी विवेचन ( स्तवक १ )

हिन्दी विवेचनकार—आचार्य बदरीनाथ शुक्ल

हिन्दी विवेचन-अभिवीक्षक- जैनाचार्य श्रीमद्विजयभुवनभानुसूरीश्वरजी महाराज

जैन दर्शन ग्रन्थों मे आचार्य हरिभद्रसूरिजी रचित 'शास्त्रवार्त्ता-समुच्चय' ग्रन्थ का स्थान विशिष्टतापर्ण है। आचार्य श्री ने इस ग्रन्थ में आस्तिक-नास्तिक सभी दर्शनों की अनेक मान्यताओं का विस्तारपूर्वक वर्णन किया है और यथासंभव अत्यन्त निष्पक्ष और निराग्रहभाव से सभी युक्तायुक्तत्व की परीक्षा कर 'अनेकान्तवाद' का सफलतापूर्वक प्रतिपादन एव निरूपण किया है। इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ पर उपाध्याय श्री यशोविजय जी ने 'स्याद्वाद-कल्पलता' नाम की पाण्डित्यपूर्ण व्याख्या लिख कर उपर्युक्त ग्रन्थ के अन्तर्निहित महिमा को उद्भासित किया है। इस प्रकार आचार्य जी ने जैनदर्शन के विस्तृत एवं गरिष्ठ ज्ञानराशि को छोटे छन्दों की कारिकाओं में सचित कर गागर में सागर भरने जैसा कार्य किया है। ऐसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का फिर हिन्दी विवेचन तो सोने में सोहागा या अगूठी में नग जैसे लगता है तथा हृदय को छूता है। मूल्य २५–००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला ९ )

## अथर्ववेद-संहिता

( मूलमात्र ) [ प्रथम भाग—१ से १० काण्ड पर्यन्त ]

सम्पादक—वेदाचार्य श्रीवेणीराम शर्मा गौड

भूमिका—डॉ० भगवतीप्रसाद राय

वेदों में अथर्ववेद का चौथा स्थान है। अथर्वा ऋषि के नाम पर इसका यह नामकरण हुआ है। यदि ऋग्वेद प्राचीन भारत की ज्ञानराशि है तो उसकी संजीवनी शक्ति अथर्ववेद में बसती है। यह वह लोकालोक है जिसमें शिव का रुद्र एवं शिव रूप दृष्टिगोचर होता है जो देखने मे अमङ्गल होते हुए सम्पूर्ण जगत् के जीवों को मङ्गलमय सदेश देता है, जिससे समग्र जीवन समुन्नत होता है। संपूर्ण अथर्ववेद-संहिता बीस काण्डों मे पल्लवित है। आरम्भ के १२ काण्डों में शाप, वशीकरण, मारण, मोहन, उच्चाटनादि क्रियाकलापों का विवरण है। १४वें में विवाह-सम्बन्धी चर्चा है और १८वाँ श्राद्ध-विषयक है तथा २०वें काण्ड में सोमयाग का विधान है। इसके अतिरिक्त यज्ञ तथा ब्रह्मविद्या के सम्बन्ध में भी ऋचाएँ उपलब्ध हैं, अतः मन्त्रौषधादि के साथ ही साथ ब्रह्मज्ञान और पारलौकिक मोक्ष का भी परमसाधक है। पाठकों की सुविधा के लिए यह मूल भाग स्वर चिह्नों से युक्त प्रस्तुत है। हिन्दी भूमिका में ऐतिहासिक विवेचन दिया है जो पाठकों के लिए रुचिवर्धक एव ज्ञानोत्पादक है। मूल्य २०–००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला १० )

# अर्थ-संग्रह

हिन्दी व्याख्याकार—डॉ० वाचस्पति उपाध्याय

[ पण्डितराज पट्टाभिरामशास्त्रिकृत 'अर्थालोक' संस्कृत टीका सहित ]

( हनुमान मन्दिर न्यास कलकत्ता द्वारा विद्यावृत्ति पुरस्कार २५०० रु० का एवं उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी १००० रु० मीमासा दर्शन विमर्श पर पुरस्कार प्राप्त )

अति प्राचीन काल से ही महामहोपाध्याय लौगाक्षिभास्कर कृत 'अर्थसंग्रह' नामक प्रकरण ग्रन्थ मीमांसा दर्शन के आरम्भिक अध्येताओं के लिये सरल सुबोध एवं उपयोगी माना गया है। इसकी सर्वाङ्गीण उपयोगिता को दृष्टि में रखते हुये ही प्राचीन एवं आधुनिक विद्वानों ने इस पर टीका, अनुवाद एवं व्याख्याएँ की हैं। अद्यावधि छात्रोपयोगी संस्करण केवल हिन्दी या अंग्रेजी में ही उपलब्ध होते हैं। इस संस्करण का वैशिष्ट्य यह है कि मूल ग्रन्थ पर मीमांसक शिरोमणि पो० एन० पट्टाभिरामशास्त्रिकृत 'अर्थालोक' टीका मीमासा दर्शन की मौलिक मान्यताओं का अत्यन्त सरल संस्कृत में बोध कराती है एवं अर्थालोकलोचन टीका हिन्दी के माध्यम से।

इस संस्करण में निर्णयसागर प्रेस द्वारा प्रकाशित (रामेश्वर भिक्षु कृत कौमुदी टीका सहित) अर्थसंग्रह को यद्यपि प्रामाणिक माना गया है तथापि यत्र-तत्र आवश्यक पाठान्तर भी संस्कृत टीका में दिये गये है। 'अर्थालोकलोचन' हिन्दी टीका की पादटिप्पणियों में प्राचीन एवं आधुनिक व्याख्याकारों के मतों को भी उद्धृत किया गया है। मीमांसा दर्शन के पारिभाषिक शब्दों का भी विवेचन यथावसर किया गया है। इस सस्करण की भूमिका में मीमासा दर्शन की ऐतिहासिक एवं वैचारिक परम्परा का उद्भव एवं विकास भी संक्षेप में प्रस्तुत किया गया है। इस ग्रन्थ का पुरोवाक् आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय के इस्टर्न रिजीलन एवं इथिक्स के स्पाल्डिङ्ग प्रोफेसर डॉ० विमलकृष्ण मतिलाल ने लिखा है।

इस प्रकार विविध उपयोगी सामग्री से संवलित यह संस्करण छात्रों के अतिरिक्त सामान्य पाठकों के लिये भी हितकर सिद्ध होगा, ऐसा हमारा विश्वास है।

मूल्य १५-००

( जड़ावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १० )

# अपभ्रंश और अवहट्ट : एक अन्तर्यात्रा

हिन्दी बी० ए० तथा एम० ए० का पाठ्यग्रन्थ

लेखक—डॉ० शम्भूनाथ पाण्डेय

प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

प्रस्तुत ग्रन्थ अपभ्रंश और अवहट्ट भाषा तथा साहित्य का सुन्दर, प्रामाणिक और उद्बोधक नमूना पेश करता है। इस ग्रन्थ की सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण देन है आधुनातन साहित्य तक अपभ्रंश-अवहट्ट की विकसित कड़ी को ढूँढना और जोड़ना। भाषा और साहित्य की शैलियों तथा छन्दों का विकासात्मक अध्ययन कर साहित्यिक विकास-परम्परा को शृङ्खलायुक्त बना दिया गया है। साहित्येतिहास सम्बन्धी गलत धारणाओं की आलोचना कर स्वस्थ मान्यताओं की प्रतिष्ठापना की गई है। विवेचना में विचानात्मक शैली का सहारा लेते हुए भी सहज, सरल औरसुबोध प्रक्रिया अपनायी गई है।

इस ग्रन्थ का परिशिष्ट भी कम महत्वपूर्ण नहीं है। इसमें महान् कवियों की सर्वोत्तम रचनाओं का एक समह भी दे दिया गया है। पाठकों को एक नया आयाम, नया सन्दर्भ और नयी उपलब्धि मिल सके अतः इनका अर्थ, अभिधान, व्युत्पत्ति, व्याकरण, सूत्र और टिप्पणियाँ भी दे दी गई है जो एक दूसरे के पुनर्मूल्याङ्कन में पूरक बन सकें। मूल्य २०-००

( चौखम्भा शिशुभारती ग्रन्थमाला १ )

# दो फूल

लेखिका—कविता सहाय

प्रस्तुत रचना का स्थान बाल-कथा साहित्य में है। बड़ों के मुख से कथा-कहानी में परियों की लीला तथा चमत्कारी घटनाओं को हमलोग सदियों से सुनते हैं। शैशवावस्था में ऐसी कथाएँ बहुत मनोरञ्जन करती हैं, साथ ही कुछ सोचने-विचारने का अवसर प्रदान करती हैं इसलिए बालकों के बौद्धिक विकास से परी-कथाएँ बहुत महत्त्वपूर्ण होती हैं।

पुस्तक में सबसे पहले फूलों की राजकुमारी मिलती है। स्वप्न में सुन्दर बागीचा और आश्चर्यकारी महल दिखाई देता है। यह महल परियों की रानी का है। रानी के लड़के का नाम शाहजादा है। परियाँ उसे सुन्दर-सुन्दर कहानियाँ सुनाकर किस तरह उसका दिल बहलाती है इस कथा को 'दो फूल' नामक इस पुस्तक के अन्दर बड़े ही मनोहर ढङ्ग से प्रस्तुत कहा गया है। सचमुच में बच्चों की कलात्मक शिक्षा के लिए यह सुग्राह्य है। मूल्य १-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ९ )

छात्रोपयोगी सर्वोत्तम गाइड— पृष्ठ संख्या ७६ + १०२४

# चौखम्भा सुविस्तृत हिन्दी भास्कर

व्याख्याकार

## डॉ० राजकिशोर त्रिपाठी, अरुणकुमार त्रिपाठी

१ इण्टरमीडिएट कक्षा के हिन्दी-विषय की समस्त निर्धारित पुस्तको तथा तीनो प्रश्न-पत्रो के सम्पूर्ण प्रश्नो का सुविस्तृत, संक्षिप्त, व्याख्यात्मक एवं कलात्मक विवेचन। २ इसमे गद्य और पद्य की प्रत्येक पक्ति को सन्दर्भ-सहित मौलिक व्याख्या के साथ प्रस्तुत किया गया है। व्याख्याओ को प्रस्तुत करते समय निम्नलिखित बातों का सदा ध्यान रखा गया है :—( क ) इसमे अर्थ और व्याख्याओ को यथासाध्य अलग-अलग रखकर प्रस्तुत किया गया है। ( ख ) साधारण छात्रो की आवश्यकताओ को अर्थ वाले अंशो द्वारा ही पूरा कर दिया गया है। ( ग ) प्रत्येक गद्य-पाठ के अन्त मे कुछ प्रसिद्ध पंक्तियो का भाव-विस्तार तथा पंक्तियो पर आधारित लघु प्रश्न एवं उत्तर देकर विषय को स्पष्ट किया गया है। ऐसे स्थलो को भी व्याख्या का ही रूप समझ कर अध्ययन करना समीचीन है। ३ प्रत्येक पाठ का साराश उसकी व्याख्या से पूर्व दे दिया गया है। प्रश्न-अभ्यासों का समुचित उत्तर व्याख्याओ के अन्त मे दे दिया गया है। ४ कहानियो के साराश लिखकर उनके कलात्मक सौन्दर्य का मूल्याङ्कन तथा पात्रो के चरित्र-चित्रण प्रस्तुत किये गये हैं। ५ नाटको की कलात्मक विशेषताओ को उनके भावात्मक साराश तथा विविध उपशीर्षको के माध्यम से उपस्थित किया गया है। ६ हिन्दी साहित्य के इतिहास, रस, छन्द तथा अलङ्कार एवं संस्कृत की अनिवार्य पुस्तक के विषयो तथा निबन्धो को सरस, सरल, सक्षिप्त एवं सुबोध शैली मे प्रस्तुत किया है। मूल्य २५–००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ११ )

# संत साहित्य

लेखक—डॉ० राधेश्याम दूबे

संत साहित्य की साधना, दर्शन और संप्रदाय के विषय में हिन्दी में इतिहास लेखन के आरम्भ से ही विवाद रहा है। उपनिषद्, बौद्धसिद्ध परम्परा, नाथसिद्ध परम्परा, वैष्णव परम्परा और सूफी परम्परा का बिना सम्यक् विचार किये ही हिन्दी के आचार्यो, विद्वानो एवं इतिहास लेखकों ने अनेक भ्रांतिपूर्ण, अपूर्ण एव एकागी स्थापनाए की हैं।

यह ग्रन्थ कबीरादिक संतों की भारतीय परपरा और विशेषकर औपनिषद परंपरा का मंडन करते हुए विभिन्न स्थापनाओं के पूर्वपक्ष का सबल खंडन भी करता है। अपनी स्थापना में विद्वान लेखक ने औपनिषद विचारधारा के विविध पक्षों का विधिवत, व्यवस्थित और सागोपाग विवेचन कर उसके प्रकाश में संतों द्वारा स्वीकृत तत्त्वमीमासा, ज्ञानमीमासा और आचार मीमासा का विस्तृत विवेचन किया है। हिंदी साहित्य के इतिहास से संबंधित जटिल बिंदुओं पर विमर्श ग्रन्थ की महनीयतावृद्धि में पूर्ण समर्थ है। मूल्य ३०–००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला ११ )

# श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धु (ब्रह्मरसायन भाष्य सहित)

श्रीवैष्णवविद्वत्सार्वभौम, दार्शनिकपञ्चानन, षड्दर्शनाचार्य, न्यायवैशेषिकशास्त्री, नव्यन्यायाचार्य, सांख्ययोगतीर्थ, वेदान्ततीर्थ, मीमांसातीर्थ, साहित्यम-नीषी, दार्शनिकमार्तण्ड, तार्किकवाचस्पति, भारतभूषण, महामहो-पाध्याय, आचार्यवर्य, भारतमहागुजरातराज्य बहुसम्मा-नित, उत्तरप्रदेशभारतराज्य सम्मानित, विश्वविख्यात प्रकाण्ड पण्डित

## श्रीकृष्णवल्लभाचार्यजीमहाराज

M. A; Ph. D; D Phil; D. Lit;

विरचित-न्यायतर्कसांख्ययोग-वेदान्त-मीमांसा-साहित्य आदि फिलोसोफी ज्ञान विज्ञान के तत्त्वविवेक संभृत मौलिक, भाष्य, तथा टीका ग्रन्थों के विवेचक

यह मूलग्रन्थ ८००० आठ हजार से अधिक श्लोकों में, २६२ प्रकरणों में सुव्यवस्थित है, इस पर २२५१, सवा दो हजार सूत्र हैं, उनका भाष्य पाण्डु-लिपि में छ हजार पृष्ठों में विशाल काय स्वरूप है। यह सभी दर्शन शास्त्रों के सिद्धान्तों से भरा हुआ है इस में ज्ञान व भक्ति की मुक्ति में करणता पट्पक्षी स्वरूपों में दृढ की गई है, इस में सांख्ययोग के प्रकरणों में कपिल-पातञ्जलों के मतों का विशाल विवेचन सुयुक्तिक किया गया है, माया की स्वरुप कारणता, सृष्टितत्त्वों का उद्भावन, सत्कार्यवाद आदि भी प्रतिपादित किये हैं, यौगिक रीतियों से इडा पिंगला सुषुम्णा कुहू ब्रह्मरन्ध्र षट्चक्र, नेति धोति बस्ति आदि क्रियाएं तथा धारणा ध्यान समाधिके प्रकरणों में सूक्ष्मादति सूक्ष्म रूप से भी विशदतम निरूपित तत्त्व स्पष्ट किये हैं, सूर्य चन्द्र के स्थान की रीति तत्त्वों की रीति, विविध कारण-कार्यों के वाद भी विस्तृत रूप से दिखलाये गये हैं। शब्द ब्रह्म वाद के प्रकरणों में परा पश्यन्ती मध्यमा वैखरी वाणी का दार्शनिक सिद्धान्त तथा ब्रह्म विमर्श बिंदु नाद ध्वनि क्रम से भाषाओं के तत्त्व स्वरूप विवेचन वाक्यपदीय आदि के आधार पर विस्तृत रूप से किया गया है। न्याय वैशेषिकों के तत्त्वों का नव्य प्रणाली से अनेक विध विवरण उनके प्रासङ्गिक प्रकरणों में किये गये हैं, वेदान्त उपनिषदों के विविध कारणवादों को उनके प्रकरणों में तत्त्वनिर्णयार्थ विस्तृत रूप से दिखलाये हैं, स्थान स्थान पर जहाँ जिसकी आवश्यकता हो वहाँ वहाँ ख्यातियों के स्वरुप भी सुवर्णित किये गये हैं, आत्मविषयक विभिन्न मत दिये गये हैं। अद्वैत सिद्धान्त पर तथा शाक्त तात्त्विक सिद्धान्त पर आगम व

निगमों के अभिप्राय भी उनके प्रकरणों में विशालरूप से सहेतुक सत्फलस्वरूप से दिये गये हैं। यज्ञ प्रकरणों में मीमांसकों के तथा पौराणिकों के कर्मानुष्ठान के काण्ड प्रतिकाण्ड के सारांश दिये गये हैं, वाक्यों के विभाग दिखलाये हैं। धर्मों के प्रतिपादन विविधरूप से किये हैं, वैष्णवों के विभिन्न सिद्धान्त उनके लक्ष्य बिन्दु पर चल कर दिये हैं। वासुदेव, महापुरुष, प्रधानपुरुष, निर्गुणब्रह्म, सगुण-ब्रह्म, हिरण्यगर्भ, ईश्वर, वैराज आदि के समष्टि व्यष्टि स्वरूप, जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति तुर्या इन अवस्थाओं के स्वरूप, सविकल्प निर्विकल्प के स्वरूप, वृत्तियों के स्वरूप, प्रमाणों के स्वरूप, निरोध तथा आत्मनिवेदी ऐकात्म्य के भाव तथा ज्ञान इच्छा क्रियाशक्तियाँ तथा भावनाओं के स्वरूप तथा अङ्ग-प्रत्यङ्गों के स्वरूप तथा द्रव्यगुण कर्म आदि के स्वरूप तथा निमित्त सहकारि उपादानों के स्वरूव लक्षण भी स्थान स्थान पर यथा प्रकरणानुकूल दिये गये हैं, व्यूह रचना का प्रतिपादन किया है, अनेक प्रकार के एकाधिकरण्य समानाधिकरण्य कारण-कार्य-भाव को यथा प्रकरण तत्त्व विवेचनों में दिये गये हैं। पदार्थों के क्षणिकत्व स्थायित्यादिवाद, जड़ चेतन का पार्थक्य, सर्जन, विसर्जन आदि भी विवेचत किये गये हैं, आस्तिक नास्तिक आदि मत मतान्तरों का समन्वय भी वर्णित हैं। विशिष्टाद्वैत विशिष्टब्रह्माऽद्वैत आदि सिद्धान्त पर जीव ईश्वर, माया-ब्रह्म-परब्रह्म तत्त्वों का प्रतिपादन करने में कहीं भी कमी नहीं रक्खी है। सत्संग का प्रधानपना दिया गया है, साम्प्रदायिक प्रणालिओं को दृढ कराने के लिये औतार अवतारी, ब्रह्म परब्रह्म, ईश्वर परमेश्वर, आत्मा परमात्मा, मुक्त मुमुक्षु आदिककी विशिष्ट स्थिति में विशाल रूपों से स्पष्टता की गई है। मानव मूर्ति व ईश्वर मूर्ति तथा ब्रह्मलोकस्थ मूर्ति की एकता अद्वितीयता एकस्वरूपता श्रुतियों के तथा न्यायो के आधार पर की गई है। मुक्तिदशा में मुक्तों के स्वरूपादिक बताये गये हैं। यह भाष्य आध्यात्मिक तत्त्व विज्ञानों का महासागर सम है, सामान्य संस्कृतज्ञों को तो उपयोगी है ही, पर पण्डितवर्यों को तो आनन्द वेलाएं बहाने वाला है। भारतीय विज्ञानों को बढानेवाला यह भाष्य चार वोल्युम ( खण्डों में ) शीघ्र ही प्रकाशित हो रहा है। इसके रचयिता विद्वत्सार्वभौम पं० श्रीकृष्णवल्लभाचार्य जी हैं। इस भाष्य में कई प्रकरण तरङ्ग सन्तसमागम के, कई भगवान में वृत्ति रखने के, कई ध्यान के, कई प्रीति के, कई भगवन्माहात्म्य के, कई भगवन्निश्चयो-पासना के, कई विविधसमज्ञप्ति के, कई आत्मज्ञानविज्ञान के, कई श्रेष्ठपक्षवर्तिता के, कई विषय विरक्ति के, कई वासनानिवृत्ति के, कई मान ईर्ष्यादिनाश-साधन के, कई उत्कर्ष के, कई सांख्य-योग वेदान्त के, कई आज्ञावचन के, कई प्रतिलोमवृत्ति के, तथा कई संसारिस्नेह मिटाने के तथा अच्छे वैराग्य के, यम-नियमादि के भी, ( तरङ्ग ) हैं। प्रथम खण्ड शीघ्र द्वितीय खण्ड मूल्य १२५-००

(गोकुलदास संस्कृत ग्रन्थमाला १)

# श्रीयुगलशतदलम्

(श्रीराधाकृष्णयुगलीयं रहो गीतिकाव्यम्)

लेखक—श्री सत्यव्रत शर्मा 'सुजन', शास्त्री

एम० ए० (द्वय), बी० एल०, साहित्याचार्य,

संस्कृत छन्दों के साथ-साथ आधुनिक गेय छन्दों तथा मुक्त छन्दों में गुम्फित ऐसा मौलिक दिव्य प्रेमी-काव्य संस्कृत में सदियों के बाद उद्भावित हुआ है। संस्कृत-हिन्दी के वरेण्य विद्वान् रससिद्ध कवि 'अभिनव लीलाशुक' श्रीसत्यव्रत शर्मा 'सुमन' की सुदीर्घ श्रीराधाकृष्ण की युगलीय प्रेम-साधना का मधुर-गह्वर प्रसाद है यह शतदल, जिसकी माधुरी में आप बरबस भ्रमर की भाँति पग जायेंगे।

ग्रन्थ की भूमिका 'द्योतनिका' में लेखक ने बड़ी वैदग्धी से श्रीराधाकृष्ण तत्व और गोपी-भाव का निगूढ मर्म, उन्मीलित किया है। 'शतदलम्' प्रेमदर्शन का आकर-ग्रन्थ है।

अतः यह काव्य सर्वथा पठनीय एवं मननीय है। मूल्य ५०-००

(प्रकीर्ण ग्रन्थमाला १४)

# वैदिक कहानियाँ

लेखक—आचार्य बलदेव उपाध्याय

वैदिक संहिता तथा उपनिषद में उपलब्ध कथाओं के आधार पर नवीन ललित शैली में निबद्ध कहानियों का यह सग्रह रोचक तथा ज्ञानवर्द्धक, प्रेरणाप्रद तथा स्फूर्तिदायक है। ग्रन्थ में १५ कहानियाँ हैं जो भाषा तथा भाव दोनों दृष्टियों से अपूर्व हैं। वैदिक युग का दिव्य वातावरण यहाँ कमनीय शब्दों में उपन्यस्त है। हिन्दी साहित्य में यह एक अनूठा ग्रन्थ है एक विश्रुत आलोचक की यह समालोचना अक्षरशः सत्य है—इन वैदिक कहानियों में यज्ञ-धूम की सुगन्ध और पवित्रता दोनों एक साथ प्राप्त होती है। इन कहानियों में एक नवीनता भी है। ये केवल आख्यानमात्र नहीं हैं। इसमें वस्तु वर्णन के साथ-साथ घटनाओं को ऐसे क्रम में गूँथा गया है कि वर्तमान काल की जटना-प्रधान और चरित्र प्रधान कहानियाँ भी इसके आगे पानी भरें। वैदिक युग की गाथाओं के लिए जिस मधुर और ललित पदावली के अलंकृत भाषा उपेक्षित थी वह अपने पूर्ण शृङ्गार के साथ वैदिक कहानियाँ कहती है। कथा और भाषा दोनों में साथ-साथ रमने वाला मन यह नहीं ठीक-ठीक निश्चय कर पाता रहा है कि मै कथा के साथ हूँ या भाषा के।

मूल्य १०-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १५ )

## नारी के विविध रूप

डॉक्टर जगदीशचन्द्र जैन

इस पुस्तक में प्राकृत एवं संस्कृत की चुनी हुई विशिष्ट कहानियाँ सग्रहीत हैं। सभी कहानियाँ नई हैं और प्रायः अब तक प्रकाश मे नहीं आई हैं। कतिपय कहानियाँ सुप्रसिद्ध गुणाढ्य की नष्ट हुई बृहत्कथा पर आधारित हैं जो वसुदेव हिंडि, बृहत्कथाश्लोक संग्रह और कथासरित्सागर से ली गई हैं। इन कहानियों में भारतीय नारी के अच्छे-बुरे विविध रूपों का अङ्कन किया गया है। सती-सतवन्ती नारियों के अतिरिक्त, वेश्याओं-कुट्टिनियों तथा परिस्थितिवश चरित्र से स्खलित होने वाली नारी के रूपों को यहाँ प्रस्तुत किया गया है। अच्छा और बुरा, यह एक ही वस्तु के दो अलग-अलग पहलू हैं, अतएव जो स्वाभाविक रूप से घटित होता है, उसकी जानकारी आवश्यक है।

इन कहानियों के अध्ययन से पता चलता है कि प्राचीन समय में कला-कौशल एव लौकिक व्यावहारिक दृष्टि से भारतीय नारियों का महत्वपूर्ण स्थान रहा है। यदि किसी परिस्थितिवश उनका कभी स्खलन हुआ है तो यह उनकी शोषित, प्रताड़ित एव असहाय अवस्था का ही परिचायक है। वस्तुतः भारतीय नारी अधिक संयमी है, अधिक सहिष्णु है और अवसर प्रदान किये जाने पर उसकी आन्तरिक शक्ति जागृत की जा सकती है। ये कहानियाँ भारत की यथार्थवादी सास्कृतिक परम्परा की द्योतक हैं। मूल्य ३-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १७ )

## प्राचीन भारत

( प्रथम खण्ड ) : ( आदिकाल से ३२० ई० तक )

लेखक—डॉ० उपेन्द्र ठाकुर, डॉ० महेश कुमार शरण

इस ग्रन्थ मे विश्वविद्यालयीय छात्रों की प्रत्येक आवश्यकतापूर्ति का ध्यान रखा गया है। प्राचीन भारतीय इतिहास एवं संस्कृति का स्वरूप, नए स्रोतो की प्राप्ति तथा अन्वेषणों से बराबर निखरता गया है। इस पुस्तक में उसके राजनीतिक एवं सास्कृतिक स्वरूप को प्राप्त सभी साक्ष्यो, आधुनिकतम शोधों के आधार पर प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। इसके अनुशीलन से इतिहास प्रेमी, विद्यार्थी तथा विद्वज्जन लाभान्वित होंगे।

यह पुस्तक नौ अध्यायों में विभाजित है। जिसमें प्राचीन भारतीय इतिहास के स्रोत, प्रागैतिहासिक भारत, वैदिक भारत, वैदिकोत्तर भारत ( सूत्र, काव्य, धर्मशास्त्रकाल ), पूर्व मौर्य-कालीन भारत ( ई० पू० छठी शताब्दी से ई० पू० ३२५ तक ) मौर्योत्तर भारत, गुप्तकालीन भारत पर एक प्रामाणिक विवेचनपूर्ण इतिहास वर्णित है। आवश्यक मानचित्रों से विभूषित सस्करण। मूल्य ३०-००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला ८ )

## अथर्ववेद-संहिता

( महर्षि यास्क-परम्परानुगामी )

'वेदार्थ-बोधिनी'-हिन्दी व्याख्योपेता

( प्रथम खण्ड १ से १० काण्डपर्यन्त )

हिन्दी व्याख्याकार—डॉ० रामकृष्ण शास्त्री

प्राक्कथन—डॉ० विद्यानिवास मिश्र

सम्पादक—प्रो० श्री विश्वनाथ शास्त्री

भूमिका—डॉ० भगवतीप्रसाद राय

अथर्ववेद संहिता का अध्ययन बहुत उपेक्षित रहा, इसे प्रायः जादू टोने का ही वेद माना गया, त्रयी में इसका सन्निवेश न होने से इसे कम महत्त्व भी दिया गया, परन्तु मारिस ब्लूमफील्ड ने इस ओर ध्यान दिलाया कि अथर्ववेद-संहिता का अध्ययन प्राचीन भारतीय जीवन की समग्रता की दृष्टि से बहुत उपयोगी है, क्योंकि जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त और मृत्यु के परे भी जीवन के बारे में अतीव विशदता और काव्यमयता के साथ इस संहिता में वर्णन है।

इस महत्त्वपूर्ण वाङ्मय का अच्छे हिन्दी अनुवाद समेत शुद्ध पाठ युक्त संस्करण बहुत दिनों से अपेक्षित था। इस संस्करण से वह कमी दूर हो रही है। प्रस्तुत संस्करण के हिन्दी अनुवादक डॉ० रामकृष्ण शास्त्री ने कई अनुवादों को देखकर बहुत साफसुथरी भाषा में हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत किया है। यह अनुवाद सभी संस्करणों से निसंदेह उत्तम कोटि का है। मूल्य ४०-००

( गोकुलदास संस्कृत ग्रन्थमाला २६ )

## किरातार्जुनीयव्यायोगः ( कवि वत्सराज प्रणीतः )

संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतः, सम्पादको व्याख्याता च

रविनन्दन त्रिपाठी

संस्कृत दशरूपकों का एक भेद व्यायोग है। इसका विनियोग राष्ट्र जागरण के लिए विशेष उपयोगी है। युद्धभूमि में किरात और अर्जुन के वीर भाव का परिदर्शन इस व्यायोग का विषय है। इतने सुन्दर व्यायोग की कोई सुबोध और सरल संस्कृत तथा हिन्दी व्याख्या सुलभ नहीं थी, इसलिए पाठकों के आस्वाद के लिए प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन की आवश्यकता ज्ञात हुई। बारहवीं शती का लेखक वत्सराज स्वयं परमवीर था। उसमें कला, नीति और वीरता की त्रिवेणी बहती थी। उसने भारतीय वीरों के सामने धीरोदात्त नायक अर्जुन का आदर्श बड़ी कुशलतापूर्वक इस ग्रन्थ में प्रस्तुत किया है। यह संस्कृत-हिन्दी व्याख्या संस्कृत नाट्यसाहित्य के रसिकजनों के लिए परमोपयोगी है। ५-००

( गोकुलदास संस्कृत ग्रन्थमाला ५ )

# आङ्ग्लरोमाञ्चम्

## ENGLISH ROMANTIC LYRICS

( Sanskrit Translation with English Text )

लेखक—डॉ० हरिहर वि० त्रिवेदी, डी० लिट्०

लक्ष्मीनारायण ओ० जोशी, आई० ए० एस०

चौखम्भा ओरियन्टालिया द्वारा प्रकाशित 'आङ्ग्लरोमाञ्चम्' ने सचमुच रोमाञ्चित कर दिया। सम्पूर्ण संस्कृत अनुवाद में मध्यकालीन काव्य की सी प्रौढ़ता एवं सरसता मिलती है। इतनी ललित श्रुति-मधुर शब्दावली आजकल क्वचित् ही देखी जाती है। अंग्रेजी कविता की कोमलता एवं स्निग्ध गूढ भावना के अन्तस् तक पहुँचकर जो अनुवाद पण्डित-द्वय ने प्रस्तुत किया है वह संस्कृत-जगत् में सर्वथा अभिनव एवं सफल प्रयोग है। मैं इसकी प्रत्येक पंक्ति पर मुग्ध हूँ। इस पुस्तक के माध्यम से प्राचीन शैली के संस्कृत विद्वानों को प्रथम बार आंग्ल-भाषा-काव्य का रसास्वादन करने का अवसर मिलेगा।

डॉ० प्रभुदयाल अग्निहोत्री

कुलपति, जबलपुर विश्वविद्यालय, जबलपुर

मूल्य १५–००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला १५ )

# भारतीय दर्शन की रूपरेखा

लेखक—आचार्य बलदेव उपाध्याय

यह पुस्तक भारतीय दर्शन के तत्वों को जानने की इच्छा रखने वाले विद्यालयीय विद्यार्थियों और सामान्य जिज्ञासुओं की आवश्यकता को दृष्टि में रखकर प्रस्तुत की गई है।

इस लघुकाय ग्रन्थ में भारतीय दर्शन की चिन्ताधाराओं का प्रतिपादन सरल सुबोध भाषा में हुआ है। यह ग्रन्थ चार खण्डो में विभक्त है। प्रथम खण्ड में भारतीय दर्शन के मूल स्रोतों का विवेचन है। द्वितीय में वेदबाह्य विचारधारा का प्रतिपादन करते हुए भौतिकवादी चार्वाक, जैनदर्शन तथा बौद्धदर्शन का पर्याप्त सूक्ष्मता से विवरण दिया गया है। तृतीय खण्ड में षड्दर्शनो का विवेचन है और चतुर्थ खण्ड में वेदान्त के इतर सम्प्रदायों का—रामानुज, निम्बार्क, माध्व, चैतन्य तथा वल्लभ मत का—संक्षिप्त रूप में मनोहारी प्रतिपादन है। उपसंहार में समन्वय के सिद्धान्त का अन्तर्दर्शन भारतीय चिन्ताधाराओं के बीच तथा भारतीय दर्शन और धर्म के मध्य विद्यमान सूक्ष्म समन्वय की भावना को समझाने का प्रयास किया गया है।

इस प्रकार यह ग्रन्थ पाठकों को भारतीय दर्शन के ज्ञानवर्धन में यथेष्ट सहायता करेगा तथा विषय की जिज्ञासा को उद्बुद्ध करेगा। अतः दर्शन के ग्रन्थों में यह अत्यन्त उपयोगी है।

मूल्य २५–००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला ४ )

# श्रीमद्भगवद्गीता

श्रीमत्परमहंस-परिव्राजकाचार्य-मधुसूदनसरस्वती-विरचिता-'गूढार्थदीपिका'-व्याख्यासहिता; महामहोपाध्याय पण्डितश्रीहरिहरकृपालुद्विवेदिना कृततत्त्वविवेचनपुरस्सर सटिप्पण-हिन्दीभाषानुवादेन समलंकृता; पंडितश्रीब्रह्मदत्तद्विवेदिना संपादिना च

प्रस्तुत गीता का अपना विशिष्ट स्थान है इसलिए कि यह आचार्यवर श्रीमधुसूदनजी सरस्वती की भाष्यात्मक टीका से अलंकृत है। गूढार्थदीपिका व्याख्या में गीता के प्रत्येक पद के गूढार्थ को विद्वत्तापूर्ण शैली में प्रकाशित किया है।

सभी दर्शनशास्त्रों के गंभीरज्ञाता तथा मर्मवेत्ता महामहोपाध्याय पं० हरिहरकृपालुजी द्विवेदी, से अनुवादित होकर सर्वप्रथम हिन्दी में प्रस्तुत किया गया है। श्रीकृपालुजी के सुयोग्य पुत्र श्री १० ब्रह्मदत्तजी द्विवेदी की श्रद्धा एवं श्रम से सपादित परिवर्धित यह संस्करण सुमन अविलम्ब हाथों-हाथ चुनने लायक है। मूल्य ५०-००

( चौखम्भा प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला १२ )

# व्यञ्जनाप्रपञ्च समीक्षा

लेखक—डॉ० मुकुन्द माधव शर्मा

इस रचना का अपर संस्कृत शीर्षक 'तुलनात्मक-प्रतीकतत्त्व-विमर्शः' तथा अंग्रेजी शीर्षक 'ए क्रीटीक् आन कम्पेरेटिव सिम्बोलिज्म' है। इस ग्रन्थ के पहले अध्याय में संस्कृत काव्यशास्त्र, मीमासा, न्यायदर्शन एवं व्याकरण में विवेचित व्यञ्जना धारणा की पहली बार समीक्षा की गई है तथा दूसरे अध्याय में व्यञ्जना का लक्षण, अनुमान और अर्थापत्ति से सम्बन्ध विश्लेपित है। तीसरे अध्याय में क्रियात्मक अभिव्यक्ति के क्षेत्र में व्यञ्जना के उपयोग की परम्परा का अन्वेषण वैदिक साहित्य से किया गया है और प्रत्येक काल की कविता में प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति की कला का विकास देखा गया है। चौथे अध्याय में ललितकला के अन्य रूपों-मूर्तिकला, चित्रकला और सङ्गीत में प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति की तकनीक का अध्ययन किया गया है। इस ग्रन्थ में तुलनात्मक अध्ययन भारतीय कलारूपों और कलासिद्धान्तों के संदर्भ में किया गया है। साथ ही यह दिखाया गया है कि व्यञ्जना की कला धार्मिक तथा तान्त्रिक प्रतीकवाद के क्षेत्र की वस्तु है। कलात्मक प्रतीकवाद तथा तान्त्रिक प्रतीकवाद मूलत एक ही प्रकृति की चीजें हैं और उनका लक्ष्य भी एक ही है। पाँचवें मे प्रतीकवाद का तुलनात्मक अध्ययन है तथा छठे अध्याय में प्रतीकवाद के दर्शन की स्थापना का प्रयास किया गया है क्योंकि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड प्रतीकात्मक घटना की अभिव्यक्ति है तथा प्रतीकात्मक रचनाओं की रस निष्पत्ति विश्व की विविध वस्तुओं और व्यक्तियों की आध्यात्मिक एकता की अनुभूति है।

(भारतवर्षसरकारस्य शिक्षा-समाजकल्याणमन्त्रालयस्यार्थिक सहाय्येन प्रकाशिता)

मूल्य २०-००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला ३ )

## मृगया

लेखक—श्री श्रीनन्दन शाह　　　भूमिका—राय कृष्णदासजी
प्रास्ताविक—डॉ० रेवाप्रसाद द्विवेदी

हिन्दी वाङ्मय में आखेट-विषयक पुस्तकों में यह कृति अनुपम है। इस में न केवल आखेट-सम्बन्धी यथार्थ घटनाएँ हैं वरन् अन्यत्र नितान्त अनुपलब्ध अनेक अनुभूत मनोवैज्ञानिक व मृगयोपयोगी तथ्यों का विश्लेषण भी किया गया है। यह रचना पाठकों का मनोरञ्जन करती है, साथ ही ज्ञानवर्धन भी। अतः आद्योपान्त पठनीय है।　　　मूल्य ४०-००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला ५ )

## कथासरित्सागर : एक सांस्कृतिक अध्ययन

डॉ० वाचस्पति द्विवेदी

एम० ए० ( संस्कृत-हिन्दी ), एम० एड०, पी-एच० डी०, साहित्याचार्य

कथासरित्सागर सदा विद्वानों का हृदय हार रहा है। गुणाढ्य की बृहत्कथा के अभाव की पूर्त्ति महाकवि सोमदेव की सशक्त लेखनी ने की। इसमें वर्णित विविध चरित्र एवं घटनाओं में ग्यारहवीं सदी के भारत की संस्कृति मुखर हो उठी है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राप्त उद्धरणों के आधार पर तत्कालीन सामाजिक, राजनीतिक, धार्मिक, आर्थिक प्रवृत्तियों का मात्र आकलन ही नहीं किया गया है, अपितु उनके उद्भव, विकास एवं कथाभिप्रायों का भी विस्तृत विवेचन है। प्रमुख प्रवृत्तियों का विवेचन सरल शैली में प्रस्तुत किया गया है।

यह ग्रन्थ संस्कृत साहित्य के प्रिय पाठकों के लिए सुरुचिपूर्ण सामग्री से सुसज्जित है। अनुसंधित्सुओं एवं पुस्तकालयों के लिए यह अतिशय उपयोगी है।
मूल्य ३५-००

( गोकुलदास संस्कृत ग्रन्थमाला ३१ )

## यूथिका

लेखक—डॉ० रेवाप्रसाद द्विवेदी

( उ० प्र० संस्कृत अकादमी द्वारा पुरस्कृत )

प्रस्तुत 'यूथिका' भारतीय दशरूपकों में 'नाटिका' के रूप में पल्लवित है। इसके कथानक का मूल आधार शेक्सपियर रचित 'रोमियोजूलियट' नाटक है। फिर भी रूपान्तरकार डॉ० द्विवेदी की कल्पनाप्रसूत प्रतिभा भारतीय नाटक परम्परा का भलीभाँति अनुसरण करते हुए एक नूतन विधा प्रस्तुत करने में किस प्रकार सक्षम हुई है इसकी परख साहित्यरसिकों को अवश्य करनी चाहिए। शेक्सपियर के उक्त नाटक की नायिका जूलियट ( Juliet ) ही प्रस्तुत नाटिका की नायिका यूथिका यहाँ कल्पित है। भाषा सहज बोध है। मूल्य ४-००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला १६ )

# साहित्य का समाजशास्त्र : मान्यता और स्थापना

लेखक—श्रीराम मेहरोत्रा

"श्रीराम मेहरोत्रा ने अत्यन्त मनोयोग पूर्वक गम्भीर अध्ययन और विवेचन के साथ साहित्य के समाजशास्त्रीय पक्ष का अत्यन्त सूक्ष्म निरूपण करके समाजशास्त्र की दृष्टि से साहित्य का गम्भीर विश्लेषण किया है। साहित्य के अध्येताओं के लिए विशेषत समालोचकों और साहित्य स्रष्टाओं के लिए यह ग्रन्थ अत्यन्त उपादेय और पथ प्रदर्शक सिद्ध होगा। लेखक ने (ग्रन्थ के ९ अध्यायों में) साहित्य की समाजशास्त्रीय आलोचना से आरम्भ करके साहित्य के समाजशास्त्रीय विश्लेषण की विभिन्न प्रकृतियों और दिशाओं का समीक्षण किया, प्रतीक और भाषा का सम्बन्ध स्पष्ट किया है तथा कला का संश्लिष्ट रूप स्पष्ट करते हुए नाट्यकला और रङ्गमञ्च की विवृत्ति के साथ सामाजिक जीवन मे मनोरञ्जन के महत्व का प्रतिपादन करके नाट्य रूप में प्रतिष्ठित मनोरञ्जन की सामाजिक महत्ता अत्यन्त विद्वतापूर्ण शैली में स्पष्ट की है।" आचार्य सीताराम चतुर्वेदी।

मूल्य २५-००

( जडावकुवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १६ )

# स्वर और रागों के विकास में वाद्यों का योगदान

लेखक—डॉ० (कु०) इन्द्राणी चक्रवर्ती

उपर्युक्त प्रमाणों के आधार पर यह ग्रन्थ स्पष्ट करता है कि तीन प्रकार की वीणाएं ही एक धारा से अन्य धारा की ओर संगीत को ले जाने में सहायक रही है। (१) भरत के काल की वीणा मत्तकोकिला आदि प्रथम प्रकार है जिसमें प्रत्येक स्वर के लिए अलग-अलग तार होते थे। भरत कथित मूर्च्छना यानी प्रत्येक स्वर की मूर्च्छना का प्रारम्भ अलग-अलग तारों में ऐसी ही वीणा पर सम्भव है। (२) परन्तु 'षड्जस्थाथ' पर ही निषादादि मूर्च्छनाओं को प्राप्त करना 'परमत' है और इस पद्धति का प्रचलन घोषा या एकतन्त्री के विकास-काल मे हुआ। (३) गान्धर्व-परम्परा के मूल सिद्धान्तों पर आघात पहुँचाने तथा प्रमाण-श्रुति की प्रमुखता को अस्वीकार करने वाली वीणा किन्नरी आदि है जो सारिका-युक्त थी, 'षड्ज' को 'मूलस्वर' तक पहुँचाने में इसी वीणा का उत्तरदायित्व है। अनेक भ्रान्त धारणाओं का निराकरण इस ग्रन्थ में हुआ है। वाद्य को केन्द्र में रखकर 'स्वराश' के समस्त पक्षों का विवेचन करने में प्रस्तुत ग्रन्थ अद्वितीय है।

मूल्य ३५-००

( जड़ावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ७ )

## सूरदास की प्रतिभा

लेखक—डॉ० भगवतीप्रसाद राय

मध्ययुगीन हिन्दी के भक्तिकाव्य में सूरदास का स्थान महत्त्वपूर्ण एवं विभूतिमय है। इनकी नवनवोन्मेषशालिनी असाधारण प्रतिभा की देन सूरसागर मानो भक्ति और काव्यरस का महान सागर है। इसी के आधार पर भक्तकवि सूरदास न केवल हिन्दी क्षेत्र के अपितु सम्पूर्ण भारत के अनमोल रत्न हैं। इनकी प्रतिभा का मूल्यांकन इनकी रचनाओं की परिधि में वैज्ञानिक दृष्टि से किया गया है।

प्रस्तुत शोधपरक मौलिक ग्रन्थ आठ अध्यायों में विभक्त है, जिसमें अनुक्रम से सूरदास की प्रतिभा, सूरदास की संगीत प्रतिभा, उनका प्रत्यक्षीकरण, उनकी अनुभूति, उनका दर्शन एवं भक्तिभाव पर गंभीर दृष्टि से विचार प्रस्तुत किया है। सातवें अध्याय में सूरदास की भाषा-शैली में भाषा के काल्पनिक रूप एवं उसकी मानसिक अभिव्यक्ति पर भलीभाँति विचार हुआ है। इसी अध्याय में विद्वान् लेखक ने व्याकरण की दृष्टि से भी सूरदास की भाषा का सोदाहरण विवेचन किया है। अंतिम अध्याय में सूरदास की रचना प्रक्रिया के अन्तर्गत कवि की मौलिकता का सुन्दर विवेचन किया गया है। इस संदर्भ में श्रीमद्भागवत और सूरसागर की रचना शैली का भेद दर्शाया गया है।

यह शोधपूर्ण ग्रन्थ अबतक के सभी खोजपूर्ण तथ्यों का प्रामाणिक विश्लेषण प्रस्तुत करता है जो शोधार्थियों के लिए स्वागतार्ह है। इसमें सूरदास की प्रतिभा तथा सूरसागर के महत्त्वपूर्ण सभी पक्षों पर विचार किया गया है अतएव एम० ए० के छात्रों के लिए भी सभी सामग्री एकत्र सुलभ है। मूल्य ३५-००

( जड़ावकुँवर राष्ट्रभाभाषा ग्रन्थमाला २० )

## भवभूति के उत्तररामचरित की शास्त्रीय समीक्षा

लेखक—सत्य नारायण चौधरी

संस्कृत नाटककारों की परम्परा में महाकवि भवभूति का स्थान अत्यन्त महनीय है। इनकी तीन नाट्यकृतियाँ है जिनमें 'उत्तररामचरितम्' भी एक है। उत्तररामचरित अपनी उदात्त भाव भूमि तथा प्रौढ भाषा शैली के कारण साहित्य रसिकों में विशेष महत्त्वपूर्ण है। प्रस्तुत प्रबन्ध में राम के लोकवेदवन्दित शील और व्यक्तित्व का पहली बार ही नाटकीय भावभूमि में फैलाकर बड़ी ही निष्ठा एवं बारीकी के साथ परखा गया है।

भवभूति के व्यक्तित्व का निर्धारण स्वतन्त्र रूप से लेखक ने प्रस्तुत किया है। इसमें भवभूति के दाम्पत्य जीवन, धार्मिक दृष्टिकोण तथा सामाजिक जीवन का विषम एवं विषण्ण मानचित्र खींचा गया है। आगे के अध्यायों में उत्तररामचरित का वस्तुसंविधान, चरित्र-चित्रण, रस विमर्श तथा भाषा शैली का विस्तृत शास्त्रीय मूल्याङ्कन है। अनुसन्धान के मार्ग में यह मील का पत्थर है, अतः संग्राह्य है।

मूल्य ३०-००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला १ )

## भारतीय दर्शन

आचार्य बलदेव उपाध्याय

प्रस्तावना लेखक—महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज

प्रस्तुत ग्रन्थ भारतीय दर्शन का परिचय देने में राष्ट्रभाषा हिन्दी में अनुपम है। इस ग्रन्थ में चार्वाक, जैन, बौद्ध, पाञ्चरात्र, वैष्णव सम्प्रदाय, शैव-शाक्त आदि सम्प्रदायों के महत्त्वशाली दर्शनों की आलोचना की गई है। दार्शनिक विचारों के परिपूर्ण तथा क्रमवद्ध विवेचन के अतिरिक्त इतिहास-सम्बन्धी आलोचनात्मक उपादेय सामग्री सङ्कलित है। कुछ ऐसे भी गंभीर तथ्यों का प्रतिपादन है जो सामान्य पाठक को सद्य' बोधगम्य नहीं हो सकता, उन्हें भी परिशिष्ट में रखा गया है। अत' यह ग्रन्थ भारतीय तत्त्वज्ञान के विषय में अत्यन्त मूल्यवान कृति है। मूल्य ४५-००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला २ )

## भारतीय धर्म और दर्शन

लेखक—आचार्य बलदेव उपाध्याय

धर्म और दर्शन के पीठ पर भारतीय मंस्कृति दृढ़ रूपेण प्रतिष्ठित है। धर्म आचार-प्रधान है और दर्शन विचार-प्रधान। आचार और विचार का वहुत घना सम्वन्ध है। भारतीय जीवन में एक के बिना दूसरे का प्रतिपादन कथमपि नहीं हो सकता। 'जैसा विचार वैसा आचार' यह उक्ति इसी की सत्यता प्रतिपादित करती है। दार्शनिक विचारों को भी धार्मिक आचार की तुला पर वरावर तौला जाता रहा है। अतः धर्म और दर्शन भारतीय संस्कृति के दो आधार पीठ हैं जिनके ऊपर उनका विशाल प्रासाद प्रतिष्ठित होकर विराजमान है।

इस ग्रन्थ में चार खण्ड हैं—धर्म खण्ड, दर्शन खण्ड, संस्कृति खण्ड और शब्द-विवरण खण्ड। धर्म खण्ड में धर्म के मूल स्वरूप के विवरण नाना धार्मिक सम्प्रदायों के तथ्यों के साथ प्रतिपादित है।

दर्शन खण्ड में विभिन्न दर्शनों का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। संस्कृति खण्ड में भारतीय संस्कृति के अनेक अङ्ग-प्रत्यङ्गों का वर्णन है। शब्द-विवरण नामक चतुर्थ खण्ड मे पूर्वोक्त खण्डों से सम्वद्ध ५४ शब्दों का विस्तृत विवेचन है तथा उनके अर्थों की मीमासा है। परिशिष्ट में भारतीय दर्शन की विशिष्टता का प्रतिपादन है। इस प्रकार यह ग्रन्थ भारतीय संस्कृति की रूपरेखा का हृदयावर्जक विवरण प्रस्तुत करता है तथा एतत्-सदृश रचनाओं में अपना वैशिष्ट्य स्थापित करता है। मूल्य ३५-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ५ )

# रीतिकालीन लक्षण-ग्रन्थों में भाषाभूषण का स्थान

**डॉ० सावित्री श्रीवास्तव**

प्राध्यापिका, बसन्तकन्या महाविद्यालय, कमच्छा, वाराणसी।

प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध में एक साथ ही संस्कृत रस-शास्त्र, नायिकाभेद और अलङ्कार-शास्त्र का स्वरूप स्पष्ट करते हुए रीतिकालीन प्रमुख आचार्यों के तद्-विषयक ग्रन्थों से उनका तुलनात्मक विवेचन किया गया है।

सम्पूर्ण ग्रन्थ तीन खण्डों में विभाजित है जो भाषाभूषण में वर्णित विषयों की ही भाँति क्रमशः एक दूसरे से उत्तरोत्तर विस्तृत होते गये हैं। इसकी सर्वप्रमुख विशेषता है, तुलनात्मक और शास्त्रीय ढङ्ग पर विषय का क्रमबद्ध विवेचन, जो उसे अन्य शोध-प्रबन्धों की विषय-निरूपण-प्रणाली से पृथक् करता है। इस शोध-प्रबन्ध की सर्वप्रमुख उपलब्धि है, गुलाब कवि की अनुपलब्ध पुस्तक 'भूषण-चन्द्रिका' की हस्तलिखित पाण्डुलिपि, जो पुस्तक के अन्त में परिशिष्ट रूप में संलग्न है। मूल्य ३०-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ६ )

# वैष्णव धर्म

लेखक—आचार्य परशुराम चतुर्वेदी

प्राचीन भारतीय धर्मों में 'वैष्णव धर्म' विशिष्टतापूर्ण है। भारतीय संस्कृति का यह एक अभिन्न अङ्ग है। परन्तु यह अपने विकास-क्रम में विभिन्न मार्गों एवं मंजिलों से गुजरता हुआ हमारे सम्मुख उपस्थित हुआ है। प्रस्तुत पुस्तक में आचार्य चतुर्वेदी जी ने अपने गहन अध्ययन और सूक्ष्मेक्षिका प्रज्ञाबल से शालीनता पूर्ण सहजबोध शैली में वैष्णवधर्म के विकासक्रम को उपस्थापित किया है। पाठक इसमें देखेंगे कि वैष्णवधर्म ने भक्ति-आन्दोलन के रूप में लोकमानस को किस रूप में आदोलित किया और भक्त-हृदय में नई उमंग एवं नए जीवन का संचार किया है। काव्य और कला के क्षेत्र में इसने कौन-सा सराहनीय अवदान दिया है तथा किस प्रकार यह भारतभूमि से सुदूर प्रदेश में अपना प्रभाव स्थापित किया एवं विदेशी विधर्मियों के हृदय में अपना स्थान बनाया। इस प्रकार इस ग्रन्थ से वैष्णवधर्म के विकास का एक आकर्षक सर्वेक्षण पाठकों को मिल जाता है। इसके अध्ययन से निश्चित ही वैष्णवधर्म की जिज्ञासा शान्त हो जाती है। इसमें ऐतिहासिक महत्त्व के चित्र यथास्थान दे दिये गये हैं जिससे पुस्तक की महत्ता विशेष बढ गयी है। मूल्य १५-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला १२ )

# मणिपुरी नर्तन

लेखिकाद्वय—दर्शना झवेरी तथा कलावती देवी

भूमिका—डॉ० हरेकृष्ण मुखोपाध्याय तथा डॉ० कपिला वात्स्यायन

पुराकाल से विविध लोकनृत्य, जनजातीय नृत्य, उत्सव नृत्य तथा शास्त्रीय नृत्य से मणिपुरी समाज समृद्ध है। रास और नटपाला शास्त्रीय नृत्य के अङ्ग हैं। चूँकि लेखिका का वर्षोंतक अभ्यास कार्य मणिपुरी शास्त्रीय शैली पर रहा है इसलिये ग्रन्थ में शास्त्र का आश्रयण अधिक है। इन अङ्गों की विस्तृत चर्चा हुई है। मणिपुर में सुलभ सङ्गीत नर्तन की हस्तलिखित प्रतियों के अनुशीलन के साथ वैष्णव सङ्गीत शास्त्र तथा साहित्य में वर्णित शास्त्रीय महत्व के विविध पक्षों का निदर्शन इन दोनों नर्तन प्रकारों में हैं। नृत, नृत्य, नाट्य के भेद; ताल, प्रबन्ध के नाना रूप, ताण्डव, लास्य की मनोरम शैली का उद्घाटन इसमें हुआ है।

इसमें मणिपुर के सामाजिक, धार्मिक जीवन, उसके ऐतिहासिक विकास तथा पौराणिक आख्यानों का आकलन इस पुस्तक में किया गया है।

मैतेई के पारिभाषिक शब्दों की रक्षा करते हुए, उसके संस्कृत पर्याय दिये गए हैं, इनसे मैतेई पारिभाषिक शब्दों की व्यञ्जकता की रक्षा हुई है तथा संस्कृत का महाकोश बढा है। मूल्य १५–००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ८ )

# कथासरित्सागर तथा भारतीय संस्कृति

लेखक—डॉ० एस० एन० प्रसाद, एम० ए०, डी० फिल०

प्रस्तुत ग्रन्थ विद्वान लेखक की पाण्डित्यपूर्ण कृति है। सुरम्य काश्मीर के विलक्षण प्रतिभा सम्पन्न महान पृथ्वीपुत्र सोमदेव भट्ट प्रणीत कथासरित्सागर संस्कृत-कथा साहित्य के ग्रन्थों में अन्यतम ही नही, सर्वोत्तम भी है। कथारूपी नदियों की १२४ तरङ्गो में से प्रारम्भिक मध्ययुगीन भारत के समाज का नयनाभिराम चित्र लेखक की कुशल लेखनी द्वारा उभर उठा है। तत्कालीन समाज के बहुल पक्षों का उद्घाटन सफलता पूर्वक किया गया है। अध्येता को निसर्गतः अनुभव होने लगता है कि सोमदेव ने अपने-समय के भारत का समृद्ध रूप अपनी इसी प्रीतिकरी रचना में प्रस्तुत किया है। इस दृष्टि से यह ग्रन्थ भारतीय जीवन का चल-चित्र है। मूल्य ५५–००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ४ )

## रीतिकालीन काव्यशास्त्र और पदुमनदास

लेखक—डॉ० कुबेर राय

प्रस्तुत शोधपूर्ण ग्रन्थ में सर्व प्रथम लक्षण ग्रन्थों की परम्परा और उनके उद्गम के सन्दर्भ में रीतिकालीन लक्षण-ग्रन्थकारों को विविध वर्गों में वर्गीकृत करते हुए पदुमनदास की कोटि का निर्धारण किया गया है। इसके बाद उनके व्यक्तित्व एवं कृतित्व की संक्षिप्त रूपरेखा प्रस्तुत की गई है। रीतिकालीन आचार्यों में कवि एवं आचार्यों के उभयात्मक व्यक्तित्व का दर्शन होता है। इनमें भी पदुमनदास का कविरुप कितना अधिक सबल है यह रोचक शैली में दिया गया है।

डॉ० राय ने प्रस्तुत पुस्तक में निष्पक्ष रूप से अपने विचारों को प्रस्तुत किया है। हिन्दी साहित्य के मध्यकालीन काव्यधारा में यह अनुपम काव्य रत्न है। हिन्दी साहित्य-सागर से अनुपलब्ध अनमोल रत्न को ढूँढकर प्रस्तुत ग्रन्थ में सजाया गया है जो प्रत्येक साहित्य मर्मज्ञ के हृदय से स्वीकार करने योग्य है। मध्यकालीन काव्य-सम्पदा से हम कितने कोरे हैं, इसका परिचय प्राप्त करने में यह पुस्तक मील का पत्थर है, हिन्दी के शोधकर्ताओं के लिए पथ-प्रदर्शक है।

मूल्य ३५-००

( जडावकुँवर राष्ट्रभाषा ग्रन्थमाला ३ )

### महुआ के फूल

डॉ० सुरेन्द्रनाथ मिश्र

'महुआ के फूल' यह प्रसिद्ध कहानियों का संग्रह ग्रन्थ है जिसमें विविध शैलियों पर आधारित सोलह कहानियाँ संगृहीत की गयी हैं। इन कहानियों से स्वाधीनतोत्तर काल के परिवेश की झलक मिलती है। कहानियों का वातावरण शहरी और ग्रामीण दोनों के परिवेश पर आधारित है। गद्य लेखन में मिश्र जी की विशिष्ट शैली अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखती है। आपकी अनेक कहानियाँ पुरस्कृत भी हो चुकी हैं। डॉ० विद्यानिवास मिश्र ने पुस्तक की भूमिका में कहानियों की उत्कृष्टता एवं पठनीयता पर अपना पूर्ण विश्वास प्रकट किया है।

मूल्य ४-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला २१ )

# अष्टाङ्गसंग्रह ( शारीरस्थान )

श्रीमद्वाग्भटाचार्य कृत-

'सुबोधिनी' हिन्दी व्याख्या—विमर्श टिप्पणी सहित

व्याख्याकार—पक्षधर झा

संपादक

**आचार्य प्रियव्रत शर्मा**

अष्टागसंग्रह वृद्ध वाग्भट की उत्कृष्ट रचना है। इस क्रान्तिकारी रचना के कारण ही वाग्भट बृहत्त्रयी में स्थान पाए और उनकी प्रस्तुत रचना को बहुत आदर मिला। मात्र इसी ग्रन्थ के अध्ययन से आयुर्वेद के सभी अंगों तथा उपाङ्गों से, निदान और चिकित्सा से परिचय प्राप्त किया जा सकता है। प्रस्तुत सविमर्श हिन्दी व्याख्या दुरूहता को दूर करने में पूर्ण सहयोग देती है। इससे तुलनात्मक दृष्टि मिलती है, रोगों की चिकित्सा में एक स्वस्थ मार्ग उपलब्ध होता है। यह संस्करण शोधपूर्ण शैली में सपन्न हुआ है। मूल्य २०-००

शेषस्थान यन्त्रस्थ

छांगाणी कृत सूत्रस्थान मूल्य ३०-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला १० )

# कैयदेव-निघण्टुः

## ( पथ्यापथ्यविबोधकः )

सर्वप्रथम सम्पूर्ण हिन्दी अनुवाद युक्त प्रकाशित

सम्पादक एवं व्याख्याकार लेखक :—

आचार्य प्रियव्रत शर्मा तथा डा० गुरु प्रसाद शर्मा

वैद्य कैयदेव पण्डित द्वारा रचित यह निघण्टु उत्तरमध्यकाल का एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसमें औषध, आहार और विहार तीनों के गुणदोषों का विस्तृत विवरण है। अतएव इसका नाम 'पथ्यापथ्यविबोधक' सार्थक है। निघण्टुग्रन्थों में ऐसा सर्वाङ्गव्यापी कोई दूसरा निघण्टु नहीं है। भावप्रकाशनिघण्टु आदि ग्रन्थ इसी पर आधारित हैं। इससे भी इसका महत्त्व बढ जाता है।

अनेक पाण्डुलिपियों का तुलनात्मक अध्ययन कर ग्रन्थ का पाठ शुद्ध किया गया है। हिन्दी टीका में विषय का पूरा स्पष्टीकरण किया गया है तथा विमर्श भी किया गया है। औषधियों के लैटिन नाम, वानस्पतिक कुल, हिन्दी नाम भी दिये गये हैं। भूमिका में ग्रन्थ का ऐतिहासिक विवेचन किया गया है।

अद्यावधि यह ग्रन्थ अप्रकाशित था। पाँच दशक पूर्व इसका केवल एक औषधिवर्ग प्रकाश में आया था। संपूर्ण ग्रन्थ शुद्ध रूप में हिन्दी टीका के साथ पहली बार प्रकाशित हो रहा है। मूल्य ८०-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला १६ )

( भारतीय चिकित्सा केन्द्रीय परिषद् द्वारा पाठ्यक्रम में स्वीकृत )

# प्रारंभिक वनस्पति-विज्ञान (सचित्र)

**( Elementary Botany )**

डॉ० कैलाश चन्द्र मिश्र एवं डॉ० हरेन्द्र नाथ पाण्डेय

प्रागायुर्वेद परीक्षा के लिए निर्धारित पाठ्यक्रम पर आधारित इस पुस्तक की विषय-वस्तु चार भागों में वर्णित है। पुष्पोद्भिदों के विभिन्न अङ्गों यथा मूल, काण्ड, पर्ण, पुष्प फल एवं बीज का सरल एवं सचित्र वर्णन आकारिकी के अन्तर्गत किया गया है। भाग-२ देह व्यापारिकी ( कार्यकी ) में बीज अङ्कुरण, जल अवशोषण एवं रसारोहण, वाष्पोत्सर्जन, प्रकाशसंश्लेषण, श्वसन और वृद्धि जैसी महत्वपूर्ण शारीरिक क्रियाओं का संक्षिप्त विवरण दिया गया है। पौधों का वातावरण से संबंध, उन पर वातावरण के घटकों का प्रभाव, अनुकूलन इत्यादि महत्वपूर्ण विषयों को पारिस्थितिकी के अन्तर्गत वर्णित किया गया है। चौथे भाग में पादप वर्गों के प्रमुख लक्षण एवं उनके औषधीय महत्व के पौधों का विवरण है।

पौधों के संस्कृत एवं हिन्दी नामों के साथ उनका अन्तर्राष्ट्रीय मान्य वानस्पतिक नाम भी दिया गया है जो उनकी सही पहचान में सहायक होगा। १५-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला २० )

# अष्टाङ्गहृदयम् ( सूत्रस्थान )

अरुणदत्तकृता सर्वाङ्गसुन्दरा-विद्योतिनीव्याख्याद्वयसहितम्

**संपादक—आचार्य प्रियव्रत शर्मा**

संप्रति प्राचीन आर्ष ग्रन्थों की संस्कृत टीकायें दुर्लभ होती जा रही हैं जब कि संहिताओं के सम्यक् एवं गभीर ज्ञान के लिए इन टीकाओं का अध्ययन-मनन अत्यावश्यक है। साथ-साथ हिन्दी टीका भी हो तो वह सोने में सुहागा का काम करेगा। अतएव हमने यह निश्चय किया है कि संहिताओं के ऐसे संस्करण प्रकाशित किये जॉय। इसी शृङ्खला में अष्टाङ्गहृदय का यह अत्यभिनव संस्करण प्रकाशित किया गया है जिसमें अरुणदत्त की प्रख्यात संस्कृत टीका 'सर्वाङ्गसुन्दरा' तथा श्री अत्रिदेव विद्यालङ्कार कृत 'विद्योतिनी' हिन्दी टीका दी गई है। टीकाओं के बाद हिन्दी में विषय का 'विमर्श' भी दिया गया है।

आचार्य प्रियव्रत शर्मा जी ने इसे आद्योपान्त संशोधित एवं परिष्कृत किया है। पाठ की अशुद्धियाँ भी दूर कर दी गई हैं।

इस प्रकार अष्टाङ्गहृदय का यह संस्करण नितान्त शुद्ध, मौलिक एवं संग्रहणीय है।

( शेष स्थान यंत्रस्थ ) मूल्य २५-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला १७ )

( सेन्ट्रल कौंसिल आफ इण्डियन मेडिसिन द्वारा पाठ्यक्रम में स्वीकृत )

# शालाक्य विज्ञान (सचित्र)

( A comparative, detailed, methodical and up-to-date study of the deseases of the eye, ear, nose, throat and head based both on Ayurvedic and modern medical text-books )

डॉ० आर० सी० चौधुरी

बी० ए०, बी० आई० एम्. एस्, भिषग्रत्न, काव्यतीर्थ,
यु० जी० सी० अध्यापक, भूतपूर्व रीडर,
चिकित्सा-विज्ञान संस्थान, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

प्रस्तुत कृति में शालाक्य-विज्ञान के क्रम-विकास के विषय में विशद आलोचना की गयी है। शालाक्य तन्त्र में नेत्र-रोगों का विशेष प्राधान्य होने के कारण नेत्र रोग विज्ञान का विस्तृत रूप से विवेचन किया गया है। इसके अतिरिक्त कर्ण, नासा, मुख तथा शिरोरोगों का भी पूर्ण विवेचन किया गया है। नेत्र, कान आदि प्रत्येक इन्द्रिय तथा उसके अधिष्ठान का आधुनिक तथा प्राचीन-दोनों दृष्टिकोणों से शरीर-रचना और शरीर क्रिया विज्ञान का तुलनात्मक विमर्श किया गया है। इन प्रत्यङ्गों के रोगों का श्रेणी विभाग, निदान, सम्प्राप्ति, विकृतिविज्ञान, रूप, रोग-विनिश्चय, साध्यासाध्यता और चिकित्सा का आयुर्वेदीय तथा आधुनिक दृष्टि से वर्णन करने का भी प्रयास किया गया है। आधुनिक प्रचलित अनेक रोगों का शास्त्रोक्त रोगों से समन्वय करने का भरपूर प्रयत्न किया गया है।

निदान तथा चिकित्सा-दोनों परिस्थितियों में विद्यार्थी, अध्यापक तथा चिकित्सक-सबके लिये अतीव उपयोगी ग्रन्थ है। इसमें सैद्धान्तिक तथा व्यवहारिक-दोनों दृष्टिकोणों से विचार किया गया है। रोग निर्णयार्थ सहज और मूल्यवान् तथ्य तथा चिकित्सार्थ नवीनतम, परीक्षित और शास्त्रवर्णित योग और उपयोगों का समावेश है। मूल्य ३०-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला ४ )

# सन्तति-निग्रह ( गर्भ-निरोध )

**( Method of Preventing undesired Conception )**

लेखक—डॉ० शिवदयाल गुप्त

एक सर्वमान्य सिद्धान्त है कि परिवार में जितने ही कम बच्चे होंगे उतनी ही अधिक अच्छाई के साथ उनका लालन-पालन तथा उनकी शिक्षा-दीक्षा का प्रबन्ध हो सकेगा। इसलिए प्रस्तुत पुस्तक में सन्तति निग्रह के सभी नवीनतम साधनों पर प्रकाश डाला गया है। आवश्यक चित्र देकर भी विषय का प्रतिपादन है ताकि विषय पूर्णतः स्पष्ट हो जाय। सारी पुस्तक सरल भाषा में सुरुचिपूर्ण शैली में लिखी गई है जिसे सर्व साधारण आसानी से समझ सकें। मूल्य २-००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला २१ )

# विधि-वैद्यक ( व्यवहारायुर्वेद विज्ञान )

## ( Medical Jurisprudence )

लेखक :—डॉ० शिवनाथ खन्ना तथा डॉ० इन्द्रदेव त्रिपाठी

भूमिका लेखक तथा सम्पादक—आचार्य प्रियव्रत शर्मा

चिकित्सक, न्यायाधीश, वकील तथा जनसाधारण के लिए चिकित्सा विधिशास्त्र का कानूनी महत्व बढता जा रहा है क्योंकि दिनोंदिन हत्या, आत्महत्या, मारपीट, बलात्कार, गर्भपात, आत्मदाह, विषप्रयोग, जलीय हत्या की दुर्घटनाएँ बढती जा रही हैं। चिकित्सक इनका तथ्यात्मक निरूपण करता है तथा अपराध के निर्णय में प्रभावशाली योग देता है। इसलिए चिकित्साशास्त्र में न्याय से सम्बन्धित इस विशिष्ट शाखा का विकास हुआ है जिसे मेडिकल जुरिसप्रूडेंस या फोरेंजिक मेडिसिन कहते हैं। इसे भारतीय चिकित्सा परिषद् के पाठ्यक्रम में स्थान प्राप्त है। परन्तु विहित विषय अनेक स्थलों पर विकीर्ण होने के कारण छात्रों को अध्ययन में असुविधा होती थी। उन्हे पाठ्यक्रम के अनुसार एकत्र कर प्रस्तुत किया गया है।

विषय वैविध्य को देखते हुए ग्रंथ १८ अध्यायो में विभाजित है जिसमें न्यायालय की कार्यविधि, मनुष्य की आयु तथा लिंग की पहचान, हड्डियों के अध्ययन से मनुष्य की पहचान, आयु का वैधानिक महत्त्व, बलात्कार, अवैधानिक गर्भपात, मृत्यु का प्रमाण, मृत्यु का कारण, मरणोपरान्त अवस्थानुसार पेशियों में परिवर्तन, शव का सड़ना, साबुनीकरण, शव का सूखना, फाँसी द्वारा आत्मघात व हत्या में अन्तर, फाँसी तथा गला घोटने में अन्तर, उपवास से मृत्यु, शीत या गर्मी से मृत्यु, घाव, त्वचा के घिसने का वैधानिक महत्व, जलना, दग्धव्रण, तरल पदार्थ से जलना, जले मनुष्य की शव परीक्षा, चोट लगे मनुष्य की परीक्षा, निरपराध मनुष्य को फंसाने के लिए अपने ऊपर घाव बनाना, मृत्यु से पहले या बाद में बने घाव में अन्तर, यौन सम्बन्धी अपराध, बलात्कार के प्रमाण, योनि की परीक्षा, योनि की कला, बलात्कार का वैधानिक महत्त्व, नपुंसकता या बन्ध्यापन, कौमार्य, कौमार्य तथा संभोग की हुई स्त्री मे अन्तर, गर्भावस्था के लक्षण, गर्भपात, अवैधानिक गर्भपात का प्रमाण, अवैधानिक गर्भपात की विधियाँ, नवजात शिशु की हत्या, उन्माद, तथा वैकृतिक परीक्षाओं को वैज्ञानिक ढंग से लिखा गया है। साथ ही चिकित्सा सम्बन्धी कानून तथा मेडिकल पीनल एक्ट की चिकित्सक विषयक धाराओं का संग्रह है।

मूल्य १२–००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला १५ )

( केन्द्रीय भारतीय चिकित्सा परिषद् द्वारा पाठ्यक्रम में स्वीकृत )

( सचित्र )

# प्रारम्भिक रसशास्त्र

**( Elementary Rasaśāstra )**

( संशोधित-परिवर्द्धित द्वितीय संस्करण )

लेखक

श्री सिद्धिनन्दन मिश्र

जी० ए० एम्० एस्० एच्० पी० ए०, साहित्याचार्य

रीडर एवं विभागाध्यक्ष,

आयुर्वेद महाविद्यालय

सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।

यह ग्रन्थ "भारतीय चिकित्सा परिषद्" द्वारा प्रस्तुत पाठ्यक्रम के अनुसार प्राणायुर्वेद परीक्षा के लिए निर्धारित प्रारम्भिक रसशास्त्र पर लिखा गया है। इसमें महारस, रस, उपरस, धातु और रत्नोपरत्नों के साथ mercury का भी सम्यक् वर्णन किया गया है। इसमें प्रारम्भिक रसायन ( organic and inorganic chemistry ) का भी सामान्य रूप से परिचय दिया गया है। इस पुस्तक में रासायनिक परिवर्तन, संयोगवियोग द्रव्यों का भेद, धातूपधातु आदि का स्पष्ट रूप से वर्णन किया गया है। साथ ही भैषज्य कल्पना के लिए पञ्चविध कषाय, मान, तुलादिकों का भी सामान्य परिचय दिया गया है। एतद्विषयक यह अभिनव एवं प्रथम ग्रन्थ प्रारम्भिक रसशास्त्र के लिए छात्रों एवं अध्यापकों का उचित मार्गदर्शन करेगा। इस ग्रन्थ के लेखक रसशास्त्र के अधिकारी एवं अनुभवी विद्वान् प्राध्यापक हैं। नवीन संशोधित द्वितीय संस्करण मूल्य २०–००

( प्रकीर्ण ग्रन्थमाला ९ )

# मानव शरीर दीपिका

**( A Manual of Hygiene and Physiology )**

लेखक—डॉ० मुकुन्द स्वरूप वर्मा

चिकित्सा विज्ञान ( मेडिसिन ) की एक मानक पुस्तिका के रूप मे निर्मित है। पुस्तक दो खण्डों में है जिसके अन्तर्गत सोलह परिच्छेद हैं। पुस्तिका के अन्तर्गत शरीर-रचना ( Anatomy ), शरीर-क्रिया ( Physiology ) और स्वास्थ्य विज्ञान ( Hygiene ) ये सभी विषय संक्षिप्त रूप में आ गए हैं। माध्यमिक कक्षाओं तक की शिक्षा के लिए यह पुस्तक उपादेय है। मूल्य २५–००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला १ )

( सेन्ट्रल कौंसिल आफ इण्डियन मेडिसिन द्वारा पाठ्यक्रम में स्वीकृत )

आयुर्वेदीय इतिहास के क्षेत्र में अपूर्व अवदान

# आयुर्वेद का वैज्ञानिक इतिहास (सचित्र)

**( Scientific History of Ayurveda )**

लेखक—आचार्य प्रियव्रत शर्मा

वरिष्ठ प्राध्यापक एवं अध्यक्ष, द्रव्यगुणविभाग,

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

अध्यक्ष, चिकित्सा इतिहास परिषद्,

प्राक्कथन लेखक—माननीय श्री कर्णसिंह

भूतपूर्व स्वास्थ्य एव परिवार नियोजन मन्त्री, भारत

प्रस्तुत ग्रन्थ के अनादि आयुर्वेद से सार्वभौम आयुर्वेद तक नौ अध्यायों में प्राचीनतम से लेकर अद्यतन तथ्यों को ऐसे शृङ्खलाबद्ध रूप में व्यवस्थित किया गया है कि आयुर्वेद का समस्त इतिहास सजीव रूप में चित्रित हो उठता है। विषयक्रम से विभाजित होने के कारण प्रत्येक विषय के विकासक्रम का समस्त परिचय सरलता से प्राप्त हो जाता है। इसमें रचनाओं का अन्तरंग अध्ययन कर बाह्य एव आभ्यन्तर साक्ष्यों के आधार पर वैज्ञानिक रीति से काल का निर्णय किया गया है। इस प्रसग में अनेक ऐसी मौलिक उद्भावनायें की गई हैं जो अब तक अज्ञातप्राय थी। कृतियों एव व्यक्तियो के अतिरिक्त, कायचिकित्सा-प्रकरण में रोगों का तथा द्रव्यगुण प्रकरण में औषध एवं आहार द्रव्यों का भी इतिहास प्रस्तुत किया गया है। जो अबतक किसी ऐसे ग्रन्थ मे नही मिलता। इस प्रकार नितान्त नूतन शैली पर निर्मित यह एक युगप्रवर्त्तक रचना है जो अध्यापकों, छात्रों तथा शोधकर्त्ताओं के लिए अनिवार्य रूप से अपेक्षित है। संशोधित तथा परिवर्धित

द्वितीय संस्करण मूल्य ४०—००

( जयकृष्णदास आयुर्वेद ग्रन्थमाला ६ )

# समाज चिकित्साशास्त्र एवं स्वस्थवृत्त

**( Social & Preventive Medicine )**

डा० शिवनाथ खन्ना

इसग्रथ मे समाज से संबंधित सब विषयों को ७ खण्डों में विभाजित किया गया है यथा चिकित्सा विज्ञान का इतिहास, औद्योगिक स्वास्थ्य, व्यक्तिगत स्वास्थ्य, आहार, मलमूत्र का निस्तारण, जल तथा वायु का महत्व। इस रूप में इतना विस्तारपूर्वक वर्णन अभी तक हिन्दी की किसी पुस्तक में देखा नहीं गया है। समाजशास्त्र के विद्यार्थी तथा अध्यापक, डाक्टर, स्वास्थ्य-अधिकारी आदि के लिये यह पुस्तक विशेष रूप मे लाभकारी है।

मूल्य ३५—००

